सार देसलशाहने गाजों बाजों सहित श्री आदीश्वर भगवान् की प्रतिमा जो गृहमन्दिर में थी उसे मांगलिक क्रियापूर्वक नूतन देवालय में स्थापित की । कपर्दी यक्ष और सच्चाईका देवीने हमारे चरितनायक के सहायार्थ मानो शरीर में प्रवेश किया । बाद रथ में वृषभ जोड़े गये । सौभाग्यवती स्त्रियोंने संघपति देसलशाह और समरसिंह के मस्तक पर अक्षत उछालने का मंगल कार्य किया । सारथीने देवालय को रवाने किया । चलते ही अभ्युदयका संकेतरूपी शुभ शकुन सब ओर से होने लगे । पहले संघ चला । भीड़ इतनी अधिक थी कि रास्ता संकीर्ण मालूम होने लगा । हमारे चरितनायकने घोड़े पर सवारी की । देसलशाह पालखी में बिराजे । चहुं ओर मधुर ध्वनि सुनाई देने लगी । संगीत और वार्जित्र के सब साधन साथ ही में थे । देवालय की कदम कदम पर पूजा हो रही थी । पहले दिन देवालय संखारिया नामक ग्राम में पहुँचा और वहाँ विविध प्रकार से प्रभु-भक्ति होने लगी ।

हमारे चरितनायकने पोषधशाला में जाकर सर्व आचार्यों को वंदना कर यात्रा करने के लिये पधारने की प्रार्थना की । इतना ही नहीं पर पाटण के श्रावकों के घर घर पर जा कर स्वयं समरसिंहने निमंत्रण दिया था अतएव प्रायः पाटण नगरी के सारे श्रावक संघ में चलने के लिये सम्मिलित हो लिये थे ।

सर्व सिद्धान्त रूपी अगाध महासागर को पार करने के हेतु नौका रूप आचार्य श्री विनयचंद्रसूरि भी यात्रा में साथ थे । बृहद् गच्छ रूपी निर्मलाकाश में चंद्रमा की तरह मनोहर चारित्र-

पालने वाले आचार्य श्री रत्नाकरसूरि भी संघ के साथ थे। गौरवयुक्त अंतःकरण वाले श्री देवसूरि गच्छ के आचार्य श्री पद्मचंद्रसूरि, जिनदर्शन के उत्कट अभिलाषी धीर षं (सं) डेर गच्छ के आचार्य श्री सुमतिसूरि, भावड़ा गच्छ की विभूति को प्रदर्शन करनेवाले आचार्य श्री वीरसूरि भी प्रसन्नतापूर्वक यात्रा में चले थे। थारपद्र गच्छ के आचार्य श्री सर्वदेवसूरि और ब्रह्माण गच्छ के आचार्य श्री जगत्चन्द्रसूरि भी संघमें चले थे। श्री निवृत्ति गच्छ के आचार्य श्री आम्रदेवसूरि जिन्होनें देसलशाह की यात्रा का रास बनाया है तथा नाणकगण रूपी आकाश को भूषित करने में सूर्य समान आचार्य श्री सिद्धसूरि भी साथ ही थे। बृहद् गच्छ के मनोहर व्याख्यानी आचार्य श्री धर्मघोषसूरि, 'राज्यगुरु' सदृश उपनाम के धारी श्री नागेन्द्र गच्छ के भूषण आचार्य श्री-प्रभानंदसूरि, श्री हेमचन्द्रसूरि के आचार्य पद के शुद्ध भावना वाले पवित्र श्री वज्रसेनसूरि आचार्य तथा इस के अतिरिक्त दूसरे गच्छों के गण्यमान्य अनेक धर्मधुरंधर आचार्य प्रभृति भी देसलशाह की यात्रा में साथ थे।

चित्रकूट, वालाक, मरुधर और मालवा प्रदेश में विहार

---

१ देसलशाह की यात्रा का रास जिस का दूसरा नाम समरा रास भी है, श्री निवृत्तिगच्छ के भूषण श्री अम्ब (आम्र) देवसूरिने विक्रम संवत् १३८३ के पहले लगभग विक्रम संवत् १३७१ के चैत्र कृष्णा ७ की यात्रा कर पाटण पहुचने के बाद तुरन्त ही बना लिया होगा, ऐसा ज्ञात होता है। यह रास विक्रम की १४ वीं शताब्दी की प्राचीन और मनोहर गुजराती भाषामें होने के कारण गुजराती साहित्य में उच्च स्थान प्राप्त कर सकता है। परिशिष्ट में मूल रास (संशोधित) सम्पूर्ण देखिये।

करने वाले पदस्थ प्रायः सब मुनि भी इस यात्रा में सम्मिलित हुए थे। शुभ दिन के मङ्गलमय मुहूर्त को देख कर देसलशाह के साथ उपकेशगच्छाचार्य श्री सिद्धसूरिने प्रस्थान किया। उस समय देसलशाहने आचार्यश्री के शुभप्रस्थान का महामहोत्सव बड़े धूम धाम से किया था।

संघपति जैत्र और कृष्ण भी, संघपति श्री देसलशाह के सौजन्य व्यवहार से मुदित हो यात्रार्थ चले थे। मोतियों के गुण संयोग करनेवाला हरिपाल, चतुर सं० देवपाल, श्रीवत्सकुल के स्थिरदेव के सुपुत्र लुंढक, सोनी प्रह्लादन सत्यभाषी श्रावककुल भूषण सोढ़ाक, धर्मवीर श्रीवीर श्रावक और दानेश्वरी देवराज भी समरसिंह के अनुरोध से यात्रा में प्रसन्नता पूर्वक सम्मिलित हुए इतना ही नहीं वरन् गुजरातप्रान्त में से प्रायः सब श्रावक सम्मिलित हुए थे। इसी प्रकार से दूसरे प्रान्तों में से भी बड़े बड़े संघ आ आ कर सम्मिलित हुए तब संघ को आगे चलाना शुरु किया। जिस प्रकार मण्डप को खड़ा रखने के आधारभूत स्तम्भ होते हैं उसी प्रकार इस संघ के चारों महिधर थे जिन के नाम जैत्र, कृष्ण, लुंढक और हरिपाल थे। इन चारों धर्मवीरोंने संघ सेवा में खूब ही मदद की।

अलपखान को अनुज्ञापित करने के उद्देश से हमारे चरित नायक भेंट करने के लिये विपुल सामग्री लेकर राजमन्दिर में जा उपस्थित हुए और भेंट के पदार्थ व द्रव्य खान के सम्मुख रखे। खान इस भेंट से संतुष्ट हो कर समरसिंह को अश्व सहित बढ़िया

शिरोपाव दिया । हमारे चरितनायकने उस समय खान से कहा कि हमारा संघ श्रीशत्रुंजय तीर्थ की यात्रार्थ जा रहा है । मार्ग में दुष्ट जनों के त्रास से संघ की रक्षा करने के लिये कतिपय जमादार भेजे जांय जो दुष्टों का निग्रह करें और संघ को किसी भी प्रकार की बाधा न होने दें । बस समरसिंह के कहनेमात्र ही की देर थी कि खानने तुरन्त दस वीर, धीर और मुख्य महामीरों को साथ जाने के लिये हुक्म दिया । उन महामीरों तथा दूसरे पीछे रहे हुए लोगों को ले कर हमारे चरितनायक संघनायक के पास पधारे ।

सुखासन में बैठे हुए देसलशाह देवालय के पथ–प्रदर्शक की तरह यात्रा कर रहे थे । सहजपाल के सुपुत्र सोमसिंह संघ के पीछे रक्षक की तरह जा रहे थे । हमारे चरित नायक भोजन और आच्छादन प्रदान करने की व्यवस्था कर संघ के श्रावकों की आवश्यकताओं की पूर्ति करने में संलग्न थे और सेह्लार राजपुत्र सछत्र सशस्त्र अनेक भूषणों से विभूषित अश्वारूढ़ हो कर हमारे चरित नायक के साथ संघ की रक्षा चहुं ओर से करते थे। संघ का पर्यटन संगीत और वाजिंत्र की ध्वनि सहित हो रहा था । रास्ते में कई गाँव आते थे । वहाँ के अधिपति ठाकुर आदि दूध और दही की भेंट लेकर समरसिंह से मिलते थे । गाँव गाँव के संघ समरसिंह की भूरि भूरि प्रशंसा करते हुए संघवी की चरणरजसे अपने आप को पवित्र कर रहे थे । देसलशाहने एक योजना यह भी की थी कि नित्य यह घोषणा की जाती थी कि " भूखे को

भोजन दिया जाता है।" भूखों को भोजन कराने के लिये एक दानशाला की व्यवस्थित सुन्दर योजना की गई थी।

इस प्रकार रात दिन चलते हुए देसलशाह संघ सहित सेरीसा गाँव में पहुँचे। इस ग्राम में पार्श्व प्रभु की प्रतिमा ( काउसग्ग ध्यानावस्थ ) है। धरणेन्द्र से पूजित जो पार्श्व प्रभु अब तक कलिकाल में सकल ( सप्रभाव ) विद्यमान हैं, इन की प्रतिमा एक सूत्रधारने अपनी आँखों पर पट्टी बांध कर देव के आदेश से केवल एक ही रात भर में घड़ कर तैयार करदी थी। मंत्र शक्ति से सकल इच्छित प्राप्त करनेवाले श्रीनागेन्द्रगण के अधीश आचार्य श्रीदेवेन्द्रसूरिजीने इस प्रतिमा की प्रतिष्ठा की थी। इन्हीं चमत्कारी आचार्य श्रीदेवेन्द्रसूरिजीने मंत्रबल से श्रीसम्मेतगिरि से बीस तीर्थंकरों के बिंब तथा कांतीपुरी में स्थित तीर्थंकरों के तीन बिंब यहाँ पर लाए थे। तभी से यह तीर्थं पूज्यपाद आचार्य श्रीदेवेन्द्र-सूरिजीने स्थापित किया है जो देवप्रभाव से भव्य जनों के मनोरथों को पूर्ण करता है।

---

१ संघप्रयाणकेष्वेकं दीव्यमानेष्वहर्निशम्।
श्रीसेरीसाह्वयस्थानं प्राप देसल सङ्घपः॥
श्रीवामेय जिनस्तस्मिन्नूर्ध्व प्रतिमया स्थितः।
धरणेन्द्राश संस्थ्यंह्रिः सकलेयः कलावपि॥
यः पुरा सूत्रधारेण पट्टाच्छादित चक्षुषा।
एकस्यामेव शर्वर्यां देवादेशादघट्यत॥
श्रीनागेन्द्र गणाधिशैः श्रीमद् देवेन्द्रसूरिभिः।
प्रतिष्ठितो मन्त्रशक्ति सम्पन्न सकलेहितैः॥

संघपति देसलशाह सेरीसा नगर में भगवान् की स्नात्र-पूजा, बड़ी पूजा आदि महोत्सव पूर्वक कर के महा ध्वजा अर्पित कर के आरती की। समरसिंहने भोजन तथा अन्न आदि का दान दिया। एक सप्ताह के पश्चात् संघ देसलशाह सहित चैत्रपुर में पहुँचा। वहाँ पर भी जिनेन्द्र भगवान् की पूजा कर संघ धोलके ग्राम में पहुँचा। इसी प्रकार मार्ग के प्रत्येक नगर और ग्राम में चैत्य परिपाटी कर के महाध्वजा, पूजा आदि का लाभ लेता हुआ संघपति देसलशाह संघ सहित पिप्पलालीपुर पहुँचे। इस नगर में श्री पुण्डरिक गिरि दृष्टिगोचर होता है। देसलशाह इस गीरि के दर्शन कर परम प्रसन्न हुए। उन के साहस में सुधा का संचार हुआ। पीयूपवर्षा से द्रवित देसलशाह के मन मन्दिर में आगे बढ़ने

---

१ तैरव सम्मेतगिरेर्विंशति स्तीर्थनायकाः।
आनिन्यिरे मन्त्रशक्त्या त्रयः कान्तीपुरी स्थिताः॥
तदादीदं स्थापितं सत् तीर्थं देवेन्द्रसूरिभिः।
देवप्रभावविभविसम्पन्न जनवाञ्छितम्॥
नाभिनंदनोद्धार प्रबंध (प्रस्ताव ४ थं, श्लो० ६४६–५१)

रत्नमदिर गणी सेरीशा के सम्बन्ध में इस प्रकार फर्माते हैं—"तथा सेरीसक-तीर्थं देवचन्द्रक्षुल्लकेनाराधितचक्रेश्वरी दत्तसर्वकार्य सिद्धिवरेण त्रिभूमिमय-चतुर्विंशतिगुरु-कायोत्सर्गि श्री पार्श्वादिप्रतिमासुन्दरः प्रासाद एकरात्रि मध्ये कृतः। तत् तीर्थं कलि-कालेऽपि निस्तुल प्रभावं दृश्यते।" —उपदेशतरगिणी जो य० वि० ग्रंथमाला द्वारा प्रकाशित हुई है उस के पृष्ठ ५ वें से। अर्थात्—"सेरीसा तीर्थ, श्री देवचंद क्षुल्लक द्वारा आराधित चक्रेश्वरी के दिए हुए वरदान के प्रभाव से चौवीसी तथा खड़े काउस्सग्ग करते पार्श्वनाथ प्रभु की प्रतिमा आदि का स्थापन सहित तीन सुंदर भूमिवाला भवन एक रात ही में तैयार हो गया था। यह तीर्थ इस कलिकाल में भी अतुल प्रभाव-शाली ज्ञात होता है।"

की उत्कंठा उत्पन्न हुई। देसलशाहने संघ सहित गिरिराज की पूजा की। जयंत की तरह पिता के कार्य में सहायक रहने वाले हमारे चरितनायकने इस अवसर पर संघ को मिष्टान्न भोजन देने की व्यवस्था सफलतापूर्वक सम्पादन की। तिर्थाधिराज पुनीत पुण्डरिक गिरि को टकटकी लगा कर दर्शन कर हमारे चरितनायकने याचकों को महादान अर्पण किये।

दूसरे ही दिन तीर्थपति के दर्शन करने की उत्सुकता से प्रयाण कर संघ शत्रुंजय गिरि के निकट पहुंचा। वस्तुपाल की धर्मपत्नी श्री ललितादेवी के बनवाए हुए रम्य सरोवर के कूल पर हमारे चरितनायकने संघ को ठहराया इस सरोवर की शोभा संघ के निवास से कई गुणा बढ़ गई।

जब कि संघपति देसलशाह विमलाचल पर्वत पर नहीं चढ़े थे उस समय खंभात नगर से आए हुए बधाई देनेवाले मनुष्योंने कहा कि देवगिरि (दौलताबाद) से सहजपाल और खंभात से साहणशाह संघ ले कर पधार रहे हैं। यह समाचार सुन कर हमारे चरितनायक संघप्रेम और भ्रातृभक्ति के कारण बहुत हर्षित हुए। यह संवाद सुन कर समरसिंह आनन्दमग्न हो गये। उल्लास से उत्सुकतापूर्वक अपने भाइयों का स्वागत करने के लिये एक योजन संघ सहित अगवानी के लिये गये। भाइयों से भेट हुई। परस्पर प्रेमालाप हुआ। ऐसी दृढ़ भक्ति देख कर दर्शक आश्चर्य सागर में गोते लगाने लगे। दोनों आए हुए भाई भी अपने भाई की इस साहस भरी प्रवृत्ति को

देख कर कहा कि बन्धुवर, " हम संघवियों को भी जैसे तैसे निभा लेना " । भाइयों की यह वाणी सुन कर समरसिंह मन ही मन प्रसन्न हुए कि इस अवसर पर इन दो संघों का आना सोने में सुगंध वाला कार्य हुआ ।

खंभात से आए हुए संघ के साथ बहुत से आचार्य भी थे। हमारे चरित नायकने उनका विधि पूर्वक वंदन किया। इस के अतिरिक्त खंभात से लब्ध प्रतिष्टित प्रसिद्ध श्रावक भी साथ थे जिन की शुभ नामावली इस प्रकार है:—पातक मंत्री का भाई मं. सांगण, वंशपरम्परागत संघपतित्व प्राप्त करनेवाला सं. लाला, भावसार सं. सिंहभट, सारंगशाह, मालो श्रावक, मंत्रीश्वर वस्तुपाल का वंशज मंत्री बीजल, मदन, मोल्हाक और रत्नसिंह आदि अनेक श्रावक खंभात के संघ सहित प्रसन्नता पूर्वक पधारे थे। हमारे चरित नायकने उपरोक्त साधर्म्मियों का स्वागत करने में किसी भी प्रकार की कोरकसर नहीं रखी। तत्पश्चात् युगल बन्धुओंने (सहजपाल और साहणशाह) आकर संघपति देसलशाह के चरणों को छूकर भक्तिपूर्वक वंदन किया। देसलशाह अपने दोनों पुत्रों के इस प्रकार संघ सहित आकर मिलने से परम प्रसन्न हुए। फिर विमलगिरिवर पर चढ़ने की तैयारियों बड़े उत्साह से होने लगीं।

प्रभातके समयमें संघपति देसलशाह पादलिप्त (पालीताणा) स्थित श्रीपार्श्वप्रभु की प्रतिमा को सविनय वंदन कर सरोवर के तीर पर स्थित श्रीवीरभगवान् को प्रणाम कर पर्वताधिराज के निकट पहुँचे। वहाँ श्रीनेमनाथ भगवान् को भेंट कर आचार्य श्री

सिद्धसूरिजी के साथ देसलशाह पर्वतपर चढ़ने लगे। उस समय की छटा अवर्णनीय थी। पर्वत की झाड़ियों में पक्षियों की सुमधुर बोली, झरने की मनोहर ध्वनि आदि नैसर्गिक आनंदों का अनुभव करते हुए देशलशाह अपने तीनों पुत्रों सहित प्रसन्नतापूर्वक पर्वतपर चढ़ रहे थे। प्रथम प्रवेश में युगादीश्वर की माता मरुदेवी के दर्शन हुए। माता को नमस्कार कर वे श्रीशांतिनाथ भगवान् के मन्दिर में पधारे। वहाँ पूजा करने के पश्चात् सं. देसलशाहने संघ सहित श्रीआदिनाथ भगवान् की पूजा बड़े ही आनंद पूर्वक की। अपने द्वारा उद्धारित कपर्दियक्ष की मूर्त्ति का अवलोकन कर सं० देसलशाह बहुत संतुष्ट हुए।

फिर वहाँ से आगे चल कर संघपति देसलशाहने फहराती ध्वजाओं वाले मन्दिर को टकटकी लगा कर देखा और अनुक्रम से संघ सहित युगादि जिन के मन्दिर के सिंहद्वार पर पहुँचे। वहाँ से युगादि जिन के दर्शन कर परम तुष्ट हो कर देशलशाहने द्रव्य इस प्रकार विस्तीर्ण किया कि सब ओर सुवर्ण, वस्त्र, मोती और आभूषणों की वृष्टि दृष्टिगोचर होने लगी। इस के बाद मन्दिर में प्रवेश कर अपने द्वारा निर्माण कराई हुई आदिजिन की प्रतिमा को वंदन करने की उत्कट अभिलाषा व उत्सुकता से संघपति देसल बढ़ते हुए आदिनाथ के समीप पहुँचे। दर्शन करते हुए दिल को बड़ा ही आनन्द होता था। भक्तिपूर्वक प्रणाम करने के पश्चात् उस लेप्य मूर्त्ति को पुष्पों से पूज कर प्रदक्षिणा देते हुए संघपति देसलशाहने कोटाकोटि चैत्य में स्थित अर्हतों की भी पूजा की

देसलशाहने पाँडवों की पांचों मूर्त्तियाँ तथा उन की माता कुंती की भी विविध द्रव्यों से पूजा की ।

रायणवृक्ष के नीचे स्थित श्रीआदिजिन की पादुका का पूजन किया गया । सं. देसलशाहने नूतन निर्माण कराई हुई मयूरमूर्त्ति के दर्शन करते हूए मोती, सुवर्ण और आभूषणों आदि की वृष्टि की । श्रीआदीश्वर भगवान् के तीर्थपर उगी हुई रायणवृक्ष भी इसी प्रकार पुनीत दर्शनीय एवं पूजनीय है ऐसे विचार से देसलशाहने महोत्सव कर याचकों को वस्त्र आदि प्रदान किये । उस समय रायण भी आनंद–पीयूष की वर्षा कर रही थी । २२ तीर्थंकरों को वंदन पूजन तथा दर्शन करते हुए सर्वत्र प्रदक्षिणा देते हुए संघपति आदीश्वरजिन को पुनः भक्तिपूर्वक प्रणाम कर अपने आवासस्थान में जाकर प्रतिष्ठा की तैयारी करने में तत्पर हुए ।

संघपति देसलशाहने प्रतिष्ठा कराने के महत्वशाली कार्य को सम्पादन करने के लिये हमारे चरितनायक को आदेश दिया। आदेश प्राप्त कर समरसिंहने अपने को परम अहोभागी समझा और उसी क्षण से आनन्दसागर में निमग्न होने लगे । सब से प्रथम उन्होंने १८ स्नात्र मयूर ( ? प्रचुर ) पिंड पकवान्न सहित मूल शात आदि प्रतिष्ठा की उपयोगी सामग्री के सर्व पदार्थ तैयार करवाकर रखे जिस से कि प्रतिष्ठा के अवसरपर किसी प्रकार का विलम्ब न हो । प्रतिष्ठाविधि को अवलोकन करने की उत्कट

अभिलाषा से सुराष्ट्रानव और वालाक से जैन समुदाय झुंड के झुंड आ रहे थे ।

हमारे चरित नायकने माघ शुक्ला १३ गुरुवार को यात्राके हित चतुर्विध संघ को एकत्र किया । आचार्य श्री सिद्धसूरि तथा अन्य आचार्यों सहित हमारे चरितनायक पानी लाने के लिये कुंड पर पधारे । दिक्पाल, कुंडाधिष्ठायक देव आदि की विधि-पूर्वक पूजा की गई तथा साथ ही में ग्रह आदि की भी पूजा हुई । श्री सिद्धसूरि के मुखारबिंद से उच्चरित मंत्रों द्वारा किया हुआ पवित्र जल कुंभों में भरा गया । कलशों को ले कर सब गाजे बाजे से आदीश्वर के मन्दिर पर वापस आए । कलश योग्य स्थान पर स्थापित किये गये ।

प्रतिष्टा लातिका की मूल भूमि रूप मूलशत को पिसवाना प्रारम्भ किया गया । हमारे चरित नायकने इस काम के लिए चार सौ सधवा स्त्रियों को काम में लगाया जिन के माता, पिता, सास और ससुर जीवित थे । उन स्त्रियों के मस्तक पर आचार्य श्री सिद्धसूरिजीने क्रम से वासक्षेप डाला । वे स्त्रिऐं मूल शत को हर्षपूर्वक मंगल गीत गातीं हुई पीसने लगीं । हमारे चरितनायकने उन महि-लाओं को रंग विरंगे वस्त्र और बहु मूल्य भूषण प्रदान किये थे ।

जिनालय के चारों ओर नौ वेदियों स्थापित कर उन में जवारे स्थापित किये गये थे । प्रभु के सम्मुख नंद्यावर्त को रखने के लिये मंडप के बीच के भाग मे एक हाथ ऊँची वर्गाकार वेदी

हमारे चरित्रनायकने करवा कर उस के ऊपर चार स्तम्भ स्थापित करवाए थे जिन के ऊपर शिखर की तरह सुवर्ण कलश स्थापित कराया गया था। यह मंडप उत्तम वस्त्रों से तथा केले आदि के पल्लवों से सजाया गया था। उसी के निकट में आदीश्वर प्रभु के मुख्य मन्दिर के ध्वजायुक्त महादंड की प्रतिष्ठा करने के हेतु सूत्रधारों द्वारा उसे वेदिपर रखवाया था। आदीश्वर के जिन मन्दिर के चारों तरफ प्रतिष्ठा के हित मूल सहित डाभ और उत्तम बालू धूल से वेदिकाऐं बनवाई गई थीं। मन्दिर के द्वारों पर आम्र पल्लवों की वंदणमालाऐं सुशोभित थीं। आचार्य श्री सिद्धसूरिजीने गोरोचन, कुंकुम, चंद्र ( कर्पूर ), कस्तूरी, चंदन और अन्य सुगंधित वस्तुओं के लेपवाली महामूल्य चीजों से नंद्यावर्त पट्ट की आलेखना की।

इस के बाद घटीकारोंने जलयुक्त कुंड से घड़े भर कर रखे। मंगल मुहूर्त्त को देख कर आचार्य श्री सिद्धसूरि जिन मन्दिर के अन्दर पधारे। अन्य आचार्य वर भी प्रतिष्ठा कराने के लिये चैत्य में पधार कर अपने अपने स्थान पर विराजमान हुए। इतने ही में संघपति देसलशाह अपने पुत्रों सहित निर्मल जल से स्नान कर मनोहर और विशुद्ध वस्त्र धारण कर ललाट पर श्रीखण्ड चन्दन से तिलक कर भक्तिपूर्वक चैत्य में प्रविष्ट हुए। अन्य श्रावक भी उस स्थान पर इसी प्रकार पहुँचे। आचार्य श्री सिद्धसूरिजी आदि जिनेश्वर के सम्मुख और संघपति देसलशाह साहण सहित दाहिनी ओर तथा हमारे चरित-

नायक सहजाशाह सहित बांई ओर उपस्थित थे। बांई ओर रहे हुए हमारे चरितनायकने जिनमज्जन कराया। सांगण और सामंत उभय भ्राता चामर लेकर जिन सम्मुख स्थित रहे। चक्षु रक्षा के निमित्त अरिष्ट ( अरेठा ) की माला उरस्थल में स्थापित कराई गई। कर्पूर, चंदन, फूल, अक्षत, धूपकालेयक, अगर और कस्तूरी आदि युक्त प्रतिष्ठा योग्य वस्तुओं को तैयार कर रक्खी, और गुरुने देसलशाह आदि श्रावकों के कंकण रहित हाथ में मदनफल कौसुंभ सूत्र से बांधा।

इस प्रकार प्रतिष्ठा–सामग्री तैयार होने पर आचार्यवरने स्नात्रकारों द्वारा स्नात्र आरम्भ कराया। लग्न घटी को स्थापित कर एकाग्र चित्तवाले आचार्यश्रीने अधिवासना मुहूर्त को सिद्ध किया। जिन बिंब को उत्तम लाल वस्त्र से ढक कर श्रीखण्ड सुगंधित पदार्थों से पूज कर मंत्रों द्वारा सफल किया। हमारे चरितनायक गुरुकी पोषधशाला में पधारे और वहाँ से नंद्यावर्त के पट्टको सधवा स्त्री के मस्तक पर रख कर शीघ्र आदीश्वरजिन के चैत्य में पधारे और वह गाजेबाजे से मंडप वेदीपर रखा गया। आचार्य श्री सिद्धसूरि पट्टके समीप गये और विधियुक्त आलेखित सुयंत्रको कर्पूरसमूहसे पूजा। सिद्धाचार्यजीने नंद्यावर्त मंडल बनाया और मंत्रवादियोंने कर्पूर आदिसे उसकी पूजा कर उसे दोष रहित किया। सारे आचार्योंने नंद्यावर्त की पूजा की। पुनः वापस लौटकर सिद्धसूरिजी आदिजिन के पास आकर लग्नसिद्ध करने को प्रस्तुत हुए। कौसुम्भ कंकण भी बांधे जाने लगे।

शुभ लग्न के समय पर एक हाथमें रजत कचौली तथा दूसरे हाथमें सुवर्ण सलाई लेकर आचार्यश्री सिद्धसूरिजी महाराज अंजनशलाका प्रतिष्ठा करने को तैयार हुए। प्रतिष्ठा सम्बन्धी वेला निकट आई। उस समय उस भव्यभवनमें 'समय' 'समय' ऐसी आवाज़ चारों दिशाओं से सुनाई दी। प्रतिष्ठा के समय सिद्धसूरि-

---

१ वि. सं. १३७१ की यह प्रतिष्ठा उपकेशगच्छ के आचार्य श्री सिद्धसूरि द्वारा हुई थी। यह उपर्युक्त दर्शित प्रामाणिक रास व प्रबंध के उल्लेख से स्पष्ट है। इतने पर भी वि. सं. १४९४ में रचित गिरनार तीर्थ पर की विमलनाथ प्रासाद की प्रशस्ति (बृहत्पोशालिक पट्टावली में सूचित श्लोक ७२) में, पं. विवेकधीर गणि रचित वि. सं. १५८७ के शत्रुंजय तीर्थोद्धार प्रबंध (आत्मानंद सभा भावनगर द्वारा प्रकाशित) के उल्लास १, श्लोक ६२ में, वि. सं. १६३८ में नयसुन्दर गणि रचित शत्रुंजय रास में और इन्हीं के आधार से लिखने वाले पाश्चात्य लेखकोंने यह बतलाया है कि इस प्रतिष्ठा को कराने वाले आचार्य श्री रत्नाकरसूरि थे। यह उल्लेख उन्होंने विना रास और प्रबंध को देखे किया है। उनके उल्लेख इस प्रकार हैं।

" आसन् वृद्धतपागणे सुगुरवो रत्नाकराह्वा पुरा<br>
ऽयं रत्नाकर नामभृत् प्रववृते येभ्यो गणो निर्मलः।<br>
तैश्चैके समराख्य साधुरचितोद्धारे प्रतिष्ठा शशि-<br>
द्वीय व्येकमतिषु १३७१ विक्रमनृपादब्देष्वतीतेषु च ॥ ६३ ॥

प्रशस्त्यन्तरेऽपि—

वर्षे विक्रमतः कु-सप्त-दहनैकस्मिन् १३७१ युगादि प्रभु<br>
श्री शत्रुंजय मूलनायकमतिप्रौढप्रतिष्ठोत्सवम् ।<br>
साधुः श्री समराभिधास्त्रिभुवनीमान्यो वदान्यः क्षितौ<br>
श्री रत्नाकरसूरिभिर्गणधरैर्यैः स्थापयामासिवान् ॥

(गिरनार-विमलनाथ प्रासाद की प्रशस्ति।)

जीने जिनेश्वर भगवान् की प्रतिमा से वस्त्रों को दूर किया और दोनों नेत्रों को सौवीर–सीतायुक्त उन्मीलन किया। गाजेबाजे से

—पं० विवेकधीरगणिकृत शत्रुंजयोद्धार प्रबंध से जो मु० जिनविजयजी द्वारा सम्पादित हो कर आत्मानंद सभा भावनगर से प्रकाशित हुआ है।

भावार्थ—वृद्धतपागण में पहले रत्नाकर सुगुरु हुए जिस से यह निर्मल रत्नाकर नामक गण ( गच्छ ) प्रवृत्त हुआ। उन्होंने समरशाह के किये हुए उद्धार में वि. सं. १३७१ में प्रतिष्ठा की। अन्य प्रशस्तियों में भी कहा है कि वि. सं. १३७१ में त्रिभुवन मान्य, संसार में वदान्य स्वनाम धन्य समर-शाहने उत्सवपूर्वक श्री शत्रुंजय तीर्थ के मूलनायक युगादीश्वर प्रभु की प्रतिष्ठा रत्नाकरसूरि द्वारा करवाई—

संवत् तेर एकोतरे–श्री ओसवंश शणगार रे।
शाह समरो द्रव्य व्यय करे–पंच दशमो उद्धार रे, धन्य०
श्री रत्नाकर सूरिवरू, वडतपगच्छ शणगार रे।
स्वामी ऋषभज थापीया, समरे शाहे उदार रे, धन्य०

—वि० सं० १६३८ में कवि नयसुंदर द्वारा रचित शत्रुंजय रास से ( ढाल ९ कडी ९३–९४ )

आचार्य कक्कसूरिजीने नाभिनंदनोद्धार प्रबंध के प्रस्ताव चतुर्थ के श्लोक नंबर ५९५ में उल्लेख किया है कि—" बृहद्गच्छ के रत्नाकरसूरि साथ गए थे।" प्रतिष्ठा के प्रसंग पर अन्य आचार्यों के साथ ये आचार्य भी सम्मिलित थे। इस में बताए हुए बृहद् गच्छ के रत्नाकरसूरि और वृद्धतपागण ( वडतप गच्छ ) में हुए रत्नाकर गच्छ के प्रवर्तक रत्नाकरसूरि–ये दोनों एक ही आचार्य हो तो भी वि सं. १३७१ में शत्रुंजय तीर्थ के मूलनायक श्री आदीश्वर प्रभु की प्रतिष्ठा करनेवाले उपकेश गच्छ के सिद्धसूरि ही प्रमुख थे। यह सत्य स्वीकार करने योग्य है कि इस प्रसंग पर आचार्य रत्नाकरसूरि-जीने अन्य प्रतिमाओं की प्रतिष्ठा कराई होगी क्योंकि यह सर्वथा सम्भव हो सकता है। पर मूलनायक श्री युगादीश्वर की अञ्जनशिलाका ( प्रतिष्ठा ) कर्त्ता तो श्री. उपकेशगच्छाचार्य श्री सिद्धसूरि ही हैं।

विक्रम सं. १३७१ के तप (माघ) मास की शुक्ल चतुर्दशी सोमवार को युगादीश्वर प्रभु की प्रतीष्ठा की। पहले वज्रस्वामीने और पीछे से सिद्धसूरिजीने प्रतिष्ठा की, अतः दोनों की समता कही जा सकती है। उस समय मुख्य मन्दिर के दंड की प्रतिष्ठा तो आचार्य श्री सिद्धसूरि के आदेश से वाचनाचार्य नागेन्द्रने की थी।

संघपति देसलशाह अपने सर्व पुत्रों सहित चन्दन और घनसार आदि विलेपन से तथा पुष्प, नैवेद्य और फल आदि से प्रभु पूजा कर जिन हस्त को कंकणाभरण सहित देख कर बहुत प्रसन्न हुए। नृत्य और गीत क्रम से हुए। लोग कस्तूरी के विलेपन तथा पुष्पों से पूजन करते हुए जिन बिंब के निर्माण करने वाले तथा चैत्योद्धार कराने वाले भाग्यशाली भद्र भविक जनों की भूरि भूरि प्रशंसा करने लगे। देसलशाह महोत्सव पूर्वक दंड चढ़ाने को तत्पर हुए। सिद्धसूरि आचार्य के परामर्शानुसार देसलशाह अपने पुत्रों सहित दंड स्थापित करने के हित मंदिर पर चढ़े। आचार्य श्री सिद्धसूरिने मंदिर के कलश पर वासक्षेप डाला। सं. देसलशाहने सूत्रधारों द्वारा दंड स्थापित कराया। ध्वजा प्रसन्नता से बांधी गई। आदर्श पिता अपने पाँचों होनहार कर्त्तव्यपरायण पुत्रों सहित सुशोभित था। पहले जावड़शाहने वायुपत्नी सहित नाच किया था उस को तो उस समय कोई नहीं जानता था पर मनोरथ की सिद्धि होने की खुशी में सं. देसलशाह सकल संघ तथा पांचों पुत्रों सहित प्रसन्नतापूर्वक नाचने

लगे यह प्रत्यक्ष दिखाई दे रहा था। इन रंगरलियों में निमग्न होते हुए भी चैत्य पर से सोना, चांदी, अश्व, वस्त्र और आभूषणों का दान दिया जा रहा था। कल्पवृक्ष की नांई सुवर्ण, रत्न और आभरणों की अनवरत वृष्टि हो रही थी। पाँचों भाई पाँडवों की तरह क्रमसे सहजपाल, साहणशाह, हमारे चरितनायक, सामंतशाह और सांगणशाह धनवृष्टि कर रहे थे।

सं. देसलशाहने शिखरपरसे उतर कर प्रभुके सम्मुख उपस्थित हो देव शिरोभागसे शुरुकर बलानक मंडप के आगे के भाग में होती हुई चैत्यदंड पर्यंत पट्टदुकूलयुक्त महा ध्वजाऐं बांधी। अनेक चित्रवाले हिमांशु, पट्टांशु और हाटकांशु ऐसे तीन छत्र और दो उज्ज्वल चामर आदि जिनके पास रखे गये। इसके अतिरिक्त सोनेके दस्तेवाले चांदी के तांतणों से बनाए हुए दूसरे दो चामर भी दिये गये। सोना, चांदी और पीतल के कलश, मनोहर आरती और मंगलदीपक भी दिये गये। सारी चौकियों और मंडलों में पट्ट दुकूलवाले मोतियों के गुच्छोंसे युक्त वितान (चंदरवे) बांधे गए। आदीश्वरके सम्मुख संघपति देसलशाहने अखंड अक्षत, सुपारी, नारियल और आभूषणों आदिसे मेरु पूरा। उस मेरुपर जिनजन्माभिषेक का अनुकरण किया गया।

उपवासी व्रतनिष्ठ सं. देसलशाहने पुत्र पौत्रों सहित दूसरे सर्व जिनों को पूजकर दस दिन तक महोत्सव मनाया। घनसार, श्रीखंड, पुष्प और कर्पूर से विलेपन किया गया। रात्रिको साहण-

शाहने कस्तूरी का विलेपन किया । भाँति भाँतिके लाख पुष्पोंसे साहणशाहने विचित्र पूजा की। हमारे चरितनायकने घनसार से श्री श्रेष्ठतर कालागरु धूप प्रज्वलित किया। देसलशाहने सहजपाल सहित मंडप में बैठकर अरिहंत प्रभुकी ओर दृष्टिकर तीर्थपति के गुणों में सावधान हो प्रेक्षणक्षण कराया।

दूसरे दिन प्रातःकाल देसलशाहने आचार्य श्री सिद्धसूरि को वंदना कर सुविहित सर्व साधुओं को सम्पूर्ण तृप्तिकारक भक्त-पानसे पडिलाभकर पुत्रों सहित पारणा किया। चारण, गायक और भाटों आदि को सर्व श्रेष्ठ भोजन कराया गया। दीन, हीन, निर्बल, विकल, अटके, भटके, अनाथ और असाह्य याचकों के लिये दानशाला खुली रखी गई।

दस दिनों के महोत्सव होनेके बाद ग्यारहवें दिवस प्रातःकाल देसलशाहने संघ के साथ सिद्धसूरि आचार्यवरके हाथसे प्रभुके कंकणबंध का मोक्ष कराया। देसलशाहने विश्वप्रभुको अपने बनवाए हुए नये आभूषण—मुकुट, हार, ग्रैवेयक ( कंठा ), अंगद और कुंडल आदिसे पूजा की। दूसरे भव्य श्रावकोंने भी महा ध्वजा बांध, मेरु पर स्नात्र करा महा पूजा कर अपनी शक्ति के अनुसार दान आदि दे अपने मानव जीवन को सफल किया।

संघ के साथ देसलशाहने आदिजिनके सम्मुख रह हाथमें आरती ले आरती उतारी। उस समय साहण और सांगण दोनों भाई जिनेश्वर भगवान् के दोनों ओर चामर लेकर उपस्थित थे।

सामंत और सहजपाल, ये दोनों भाई हाथमें श्रेष्ठ शृंगार रखे हुवे थे। हमारे चरितनायकने भक्तिपूर्वक पिता के पैरोंसे लेकर नौ अंगों की तिलक करके पूजा की। चंदन तिलकवाली ललाटपर अखंड अक्षत लगाये और पिता के गले में पुष्पहार डाला। संघ के दूसरे पुरुषोंने भी देसलशाह के पैर और ललाटपर तिलक कर आरती से पूज संघपति के कंठमें पुष्पहार डाले। चारों ओर सुवर्ण वृष्टि होने लगी। जिनेन्द्रके गुण गानेवाले गवैयों को हमारे चरित नायकने अपने सोनेके कंकण, घोड़े और वस्त्रों के दानसे प्रसन्न किया। देसलशाहने आदीश्वर भगवान् की आरती करने के पश्चात् प्रणाम कर मंगल दीपक हाथमें लिया। द्वारभट्ट (बारोट) और भाट आदि युगादीश्वर के गुणगानमें निरत थे। बिरदावली बोलते हुए बंदीजन देसलशाह और समरसिंह की प्रशंसा कर रहेथे। हमारे चरितनायकने हर्षसे चांदी, सोना, रत्न, घोड़े, हाथी और वस्त्रों आदि का दान बारोट तथा भाटों को दिया। बजते हुए बाजाओं के निनाद में देसलशाहने कपूर जलाकर मंगल दीपक उतारा। संघ सहित शक्रस्तव से आदि जिन की स्तुति की गई। आचार्य श्री सिद्धसूरि भी शक्रस्तव के बाद अमृताष्टक स्तवनसे स्तुति कर देसलशाहके साथ वापस आए। इसी प्रकार पांचों पुत्रोंने संघ सहित आरती उतारी।

---

१ चन्दनस्य पितुः पादावारभ्याथ नवाण्यसौ।
अङ्गानि तिलकैः साधुभक्तिमनार्चयत् समरः ॥
( नाभिनंदनोद्धार प्रबध का प्रस्ताव पॉचवे का ८१८ वाँ श्लोक )

इस प्रकार सानंद प्रतिष्ठा कर देसलशाह अपने सुयोग्य पुत्र पंचरत्नके साथ नृत्यमें निमग्न हो हाथ जोड़ भगवान्से विनय प्रार्थना करने लगे कि 'प्रभो ! फिर दर्शन देना'। युगादिदेवसे इस प्रकार निवेदन कर देसलशाह कपर्दियक्षके स्थानपर आए। मोदक, नारियल और लपसीसे पूजा कर, यक्षके मन्दिर पर अनुपम पट्टयुक्त महा ध्वजा बांध—जिनपूजा—बद्ध कक्ष यक्षसे विनती की कि 'विघ्नों का विनाश करिये, सर्व धार्मिक कार्यों में सहायता दीजिये।' पश्चात् देसलशाह आचार्य श्री सिद्धसूरिके साथ पर्वत से नीचे उतरे।



# सातवाँ अध्याय

## प्रतिष्ठा के पश्चात्।

देसलशाहने स्वयं प्रार्थना कर मुनीश्वरों का मिष्टान्न आदिसे सत्कार किया। सारे संघको सकुटुम्ब उत्तम सात्विक पदार्थोंवाला भोजन दिया। चारण, गायक, भाट और याचकों को भी रुचि–अनुसार भोजन कराया गया। दूर से आए हुए दीन, दुखी और दुस्थित लोगों के लिये अवारित सत्रागार कराया गया।

आचार्य, वाचनाचार्य और उपाध्याय आदि पदस्थ ५०० साधु इस महोत्सव में सम्मिलित थे। शाह सहजपाल महाराष्ट्र और तैलंग से जो सुन्दर और बारीक वस्त्र साथ लाए थे मुनि-राजों को वे वस्त्र सं० देसलशाहने परम भक्ति सहित आनंदपूर्वक दिये। इस के अतिरिक्त अन्य दो सहस्र मुनियों को भी विविध वस्त्र दिये गये थे।

हमारे चरितनायकने दानमंडप में बैठ कर सातसो चारणों, तीन हजार बंदियों को तथा एक सहस्र से अधिक गवैयों को

घोड़े, वस्त्र और द्रव्य देकर उनका यथायोग्य सन्मान किया। इस के अतिरिक्त वहाँ एक वाटिका थी जिस का रहट टूटा हुआ था और जहाँ के पौधे पानी के अभाव से कुम्हलाए हुए थे जिस के चारों ओर वाड़ का अभाव था उसे चतुर मालियों के सुपूर्द कर प्रचुर द्रव्य देकर उन वाटिकाओं का इस लिये पुनः सुधार किया गया कि जिस से प्रभु की पूजा के लिये नित्य नये नये सुगंधित पुष्प पर्वत पर पहुँचा दिये जाँय। जिनेन्द्र की सेवा में निरत सारे पूजारियों तथा जिन-गुण—गान करनेवाले सर्व सुरीले मधुरभाषी गवैयों तथा जिन बिंब तथा मन्दिर के जीर्णोद्धार में रत्त हो कर काम करनेवाले कार्यकुशल सारे चतुर सूत्रधारों को

---

१ रत्नमंदिरगणि का कहना है कि उस प्रतिमोद्धार के उत्सव में संघपूजा के १४०० सोना के नकर वेढ आए उस अवसर पर भूल से वाणोतर महत्ताने परदशी मल नामक भाट को लाख से भरा हुआ वेढ दे दिया। बाद में जब स्वाधर्मीवात्सल्य (संघ जेवनार) के समय उस भाटने गरम गरम चावल और दाल परोसते समय अपने वेढको उतारकर जमीनपर रख दिया उस समय हमारे चरितनायकने उस भाट से कारण पूछा कि कहो तुमने यह आभूषण क्यों उतार दिया? भाटने उत्तर दिया कि आपका जो यह पुण्यमय दान है उस को जाकर यदि मै अपने गांव के श्रावकों को बतलाऊंगा तो वे इसका जरूर अनुमोदन करेंगे। किन्तु यदि मैं इस को इस समय नहीं उतारता हूँ तो वेढ के अदर जो लाख भरी है वह चावल और दाल आदि को गर्म भाप के कारण पिघल कर निकल जायगी और यह खाली वेढ उतना अच्छा मालूम नहीं होगा। इसपर समरसिंहने उस भाट को दस नई अंगुठियाँ और दीं। वह प्राप्त कर भाट समग्र संघ के समक्ष उच्च स्वर में बोल उठा सुनिये! सुनिये!!

अधिकं रेखया मन्ये समरं सगरादपि।
कलौ म्लेच्छबलाकीर्णे येन तीर्थं समुद्धृतम्॥

इच्छित आजीविका अर्पण की गई। इस प्रकार सारे जनों को संतोषित कर संघपति देसलशाह शत्रुंजय तीर्थपर पुण्यवृक्ष का अंकुर वपन कर उज्ज्यंत तीर्थ को नमने के लिये गये।

शुभ मुहूर्त में सबसे आगे देवालय चला और उसके पीछे देसलशाह संघ के सब लोगों के साथ चले। सब संघ अमरावती (अमरेली) आदि गाँवों में अद्भुत कृत्यों से जिनशासन को प्रभासित करता हुआ क्रमसे उज्जयंतगिरि पहुँचा। जूनागढ़ नगर के स्वामी महीपालदेव सं. देसलशाह तथा समरसिंह के अलौकिक गुणों से आकर्षित हो संघ के सम्मुख गये थे। इन्द्र उपेन्द्र की नांई शोभित वज्रचक्रयुक्त हाथवाले महीपाल और समरसिंह परस्पर प्रेमपूर्वक मिले। आपस में मधुरालाप होने लगा। विविध भेंट देकर हमारे चरितनायकने महीपालदेव को तोषित किया। हमारे चरितनायक को साथ लिये हुए जूनागढ़ नरेश महीपालदेव देसलशाह से मिले। देसलशाह और महीपालदेव के परस्पर क्षेमप्रश्नालाप हर्षपूर्वक हुआ। पश्चात् संघ समरसिंह की

---

अर्थात् सगर से भी मैं समरसिंहको रेखा के हिसाब से अधिक समझता हूँ जिसने कि म्लेच्छों के बलसे व्याप्त तीर्थ की कलिकाल में भी उद्धार कर रक्षा की। समरसिंहने तुष्ट होकर उसे इतना द्रव्य अर्पण किया कि जितना उसके जीवन पर्यंत निर्वाह के लिये पर्याप्त था।

उपदेशतरंगिणी (यशोविजय ग्रंथमाला से प्रकाशित) के पृष्ठ १३७ वें से.

पं. शुभशील गणि के वि. स. १५२९ में रचित ग्रंथ पंचशती प्रबंध (कथाकोष) के २५६ वें सम्बन्ध में उल्लेख किया हुआ है कि उपर्युक्त श्लोक संघपूजा के समय रामभद्रद्वारा कहा गया था—

संरक्षता में चलता हुआ तेजपालपुर के निकट पहुंचा। राजा महीपालदेव अपने नगर की ओर पधार गये।

उज्जयंतगिरि शिखर के भूषण श्री नेमीजिन को नमस्कार करने के लिये संघपति देसलशाह सब संघ सहित गये और शत्रुंजय तीर्थ की तरह यहाँ पर भी महाध्वजा, पूजा और दान आदि किये। प्रद्युम्न, शाँब, अवलोकन शिखर और तीन कल्याणक आदि सब मंदिरों की यात्रा कर देसलशाहने महापूजा कर महाध्वजा चढ़ाई।

इसके पश्चात् देसलशाहने अम्बादेवी की पूजा की। उसी समय समरसिंह के पुत्र जन्मने की खबर वहाँ पहुँची। सुनकर सब अति प्रसन्न हुए। शुभ कृत्य का फल शीघ्र मिला। पुनः देसलशाहने चरितनायकजी के पुत्र होने की खुशी में अम्बामाता की प्रसन्नतापूर्वक पूजा की। गजेन्द्रकुण्ड में देसलशाह तथा सहजा आदिने स्नान किया। इस प्रकार परम आनंद और उल्लास से दस दिन तक इस तीर्थ पर रहकर गिरनार गिरि से नीचे उतरे।

हमारे चरितनायक की प्रशंसा चारों ओर फैल गई। उस समय देवपत्तन के नरेश मुग्धराज की उत्कट अभिलाषा थी कि समरसिंह से मिलूँ। मुग्धराजने अपने मंत्री द्वारा हमार चरित-नायक को इस आशय का पत्र लिखकर भेजा—"वीर समरसिंह! आप पुनीत कलाधर ( चन्द्र ) की तरह है। बड़ी कृपा हो यदि आप मुझसे चातक के मनोरथ को शीघ्र पूरित करें।" हमारे चरितनायक इस पत्र के अभिप्राय को तुरन्त समझ गये।

हमारे चरितनायक वहाँ पधारने को उत्सुक हुए। कामदेव सदृश समरसिंह भेंट लेकर महीपालदेव की आज्ञा लेने के लिये गये। संतुष्ट हो कर महीपालदेवने स्वयं समरसिंह को सुपद वस्त्र सहित घोड़े और सरोपाव दिया।

कर्पूर का व्यवहार नमक की तरह साधारण था। चारों ओर श्रवणप्रिय संगीत का निनाद सुनाई देता था। चलता हुआ

---

१ यह महीपाल, राखेगार के पीछे गद्दीनशीन मंडलिक के पुत्र नोघण का पुत्र था। मंडलिक के समय में दिल्ली के बादशाह सुल्तान अल्लाउद्दीन खिलजीने अलफखान को गुजरात प्रान्तपर आक्रमण करने के लिये भेजा था। सोमनाथ का मन्दिर जो ईसवी सन १०२४ में मुहम्मद गजनवी द्वारा तोड़ा जाकर फिर सुधरवाया गया उसे अलफखानने तोड़ डाला। और इसके अतिरिक्त घोवा और माधवपुर के बीच के कांठे के प्रदेश को भी अपने अधिकार में उसने कर लिया। कहा जाता है कि उस समय राजा मंडलिकने अलफखान की टुकडी को हरा दी थी। किन्तु ऐसा होना संभव था कि अलफखान द्वारा भेजे हुए किसी हाकिम ही को हराया होगा। चाहे जैसा हो परन्तु रेवतीकुन्ड ऊपर के लेख में मंडलिक को मुगल को हराने वाला लिखा है। गिरनार पर के एक लेख में जिक्र है कि उसने श्री नेमीनाथ स्वामी के मन्दिर को सोने के पत्रों से सुशोभित किया था। मांडलिक के पीछे राजा नोंघण चतुर्थ गद्दीपर आरूढ हुआ। गिरनार के लेख में वर्णन है कि वह महा शूरवीर योद्धा था। नोंघण दो वर्ष राज्य कर पंचत्व को प्राप्त हुआ। अतः उसका पुत्र महीपाल गद्दीपर बैठा। महीपाल-ने सोमनाथ के मन्दिर का जीर्णोद्धार कराने तथा अन्य धार्मिक क्षेत्रों में बहुतसा द्रव्य खर्च किया। इसका राज्यकाल ७० वर्ष रहा। इसके बाद में इसका पुत्र राखेंगार ईस्वी सन् १३२५ में गद्दी पर बैठा जिसने सन् १३५१ तक राज्य किया—

काठियावाड़ सर्व संग्रह के पृष्ठ ४०० और ४०१ से ( १८८६ की आवृति )

संघ सिन्धु स्थान स्थान पर ठहरता था, पैर पैर पर पादचर चलते थे। मनुष्यों और घोड़ों की भीड़ के कारण आने जाने के रास्ते रुके हुए थे। जिन शासन की विजय वैजंती फहरा रही थी। सोमेश्वरदेव के दर्शन कर कवडीवार जलनिधि को अवलोकन कर संघ प्रियमेल से उतरा। चंद्रप्रभु की पूजा कर, कुसुम करंडा पूजा रच जिन भवन में उत्सव किया गया। शिव देवलमें पचरंगी महा ध्वजा दी गई।

प्रबंधकारों का कथन है कि मुग्धराज नृप के पत्र को देख कर हमारे चरितनायकजी देवपत्तनपुर की ओर सिधारे। मार्ग में श्रीधाम, वामनपुरी ( वणथली ) आदि सब स्थानों में चैत्यपरिपाटी पूर्वक महोत्सव मनाया गया। सोमेश्वर नरेश परिवार सहित संघ से सामने आ कर समरसिंह से मिले। दोनोंने परस्पर मधुरालाप द्वारा अपनी भेंट को चिरस्मरणीय किया।

संघपति देसलशाहने हमारे चरितनायक को आगे किया। आपने देवालय और संघ सहित द्वारों पर तोरण और पताकायुक्त देवपत्तनपुर में प्रवेश किया। सोमेश्वरदेव के समक्ष एक प्रहरतक सब रहे। सम्प्रति, शालिवाहन, शिलादित्य और आमराज्य आदि राजा तथा इस कृतयुग में उत्पन्न हुए अनेक धनीमानी जैनों एवं चौलुक्य कुमारपाल राजा आदि भी जिस कार्य को न कर सके वह कार्य कलिकाल में देसल के भाग्य से हो गया। श्रीजिन शासन और ईश शासन के पारस्परिक स्वाभाविक वैमनस्य को दूर कर परस्पर प्रीतिमय मार्ग का उज्ज्वल उदाहरण उपस्थित किया गया। इसी

कारण से कहा गया है कि "इस पृथ्वीपर अनेक संघपति तो अवश्य उत्पन्न हुए हैं किन्तु हे वीर समरसिंह ! आप के मार्ग का कोई अनुसरण न कर सका। श्रीआदिजिन का उद्धार, प्रत्येक नगर के नृपति का सामने आकर मिलना और सोमेश्वर नगर में बिना विघ्न प्रवेश ये कार्य अवश्यमेव अद्वितीय हुए। आप की यह धवलकीर्ति जैसी प्रसारित हो रही है वैसी किसी अन्य की नहीं हुई।"

देवपत्तन में भी अवारित दान देकर जिनमन्दिर में साप्ताहिक महोत्सव तथा सोमेश्वर की पूजा की गई। मुग्धराज से घोड़ा और सरोपाव प्राप्त कर हमारे चरितनायक सं० देसलशाह सहित पार्श्वप्रभु को वंदन करने के लिये अजाधर (अजार) की ओर पधारे। ये पार्श्वनाथ समुद्रमार्ग से पर्यटन करनेवाले तरीश को आदेश कर समुद्र से बाहर निकले थे तथा तरीश द्वारा स्थापित जिन चैत्य में विराजमान थे। वहाँ महापूजा कर महाध्वजा देकर देसलशाह कोडीनार की ओर चले। कोडीनार अधिष्ठायक देवी की मूर्त्ति का कर्पूर, कुंकुम आदि से पूजन किया गया तथा एक महाध्वजा भी चढ़ाई गई। इस देवी का विस्मय-

१ तथा चोक्तम्—नैतस्मिन् कतिनाम सङ्घपतय क्षोणितले जज्ञिरे ।
किन्त्वेकोऽपि न साधु वीर समर ! त्वन्मार्गमन्वग् ययौ ॥
श्रीनाभेयजिनोद्धृतिः प्रतिपुरं तत्स्वामिनोऽभ्यागतः ।
श्रीसोमेश्वरपुर प्रवेश इति या कीर्तिर्नवा वल्गति ॥
नाभिनंदनोद्धार प्रबंध ( प्रस्ताव ५ श्लोक ६०४ )

जनक पूर्व वृतान्त इस प्रकार है । एक ब्राह्मण की पत्नी जिस का नाम अम्बा था एक बार मुनिराज को अन्नदान दे रही थी । इस बात पर उस का पति बहुत क्रोधित हुआ जिस के फलस्वरूप वह ब्राह्मणी अपने दो पुत्रों सहित घर से निकल कर श्रीगिरनार तीर्थ पर श्रीनेमीश्वर भगवान् के शरण में पहुँची । प्रभु को नमन कर वह आम्रवृक्ष के नीचे जा बैठी । वहाँ जब वह अपने पुत्रों को आम्रफल देकर राज़ी कर रही थी कि यकायक उसने अपने पति को वहाँ आता हुआ देखा । पति को देख कर वह ब्राह्मणी बहुत ही डरी । भय से व्याकुल हो वह शिखरपर से कूए में कूद पड़ी। वहाँ वह मर गई और तीर्थ की अधिष्ठायक देवी प्रकट हुई । उसी के स्मरणार्थ कोडीनार में उस देवी की वह मूर्त्ति थी जिस की पूजा का ऊपर वर्णन किया गया है ।

अनुक्रम से संघ चलता हुआ द्वीपवेलाकूल ( दीवबंदर ) आया । समरसिंह के स्नेही दीव स्वामी मूलराजने दो नौकाओं को आपस में बांध कर उन के ऊपर एक मज़बूत चटाई स्थापित की और उस के ऊपर देवालय को स्थापित कर संघपति सहित नौका को जल में चलाया । उस समय का दृश्य अति मनोहर एवं चित्ताकर्षक था । अनुक्रम से दूसरे संघ के यात्री भी दीव पहुँचे । दीव ग्राम के क्रोडपति व्यवहारी हरिपालने संघ का अपूर्व स्वागत किया । यहाँपर भी संघपतिने अष्टाह्निक उत्सव मनाया । याचकों को मनमांगा दान दिया गया । यहाँ से चल कर संघपति एक बार और शत्रुंजय तीर्थ की यात्रार्थ पधारे थे ।

संघ के पुनः शत्रुंजय जाने के पूर्व आचार्य श्रीसिद्धसूरिजी किसी रोग से पीड़ित हुए थे। अतः आप जीर्णदुर्ग (जुनागढ़) नगर में कुछ समय के लिये ठहरे थे। संघ के प्रमुख प्रमुख व्यक्तियोंने एक बार आचार्यश्री से विनती की कि आप का शरीर इस समय व्याधियुक्त है और कैवल्यज्ञान के अभाव में अन्य कोई आप के आयुष्य की अवधि को बता नहीं सकता। अच्छा हो यदि आप अपनी आचार्य पदवी किसी सुयोग्य शिष्य को इस समय प्रदान करावें। गुरुश्रीने सब के समक्ष अपने अभिप्राय को स्पष्टतया प्रदर्शित कर दिया कि मेरी आयु पांच वर्ष, एक मास नौ दिवस और शेष है। सत्यदेवी का कहा हुआ सुयोग्य शिष्य भी विद्यमान है। जिस को मैं अलग नहीं करूंगा और समय आने पर सूरिपद भी देदूँगा। आप लोग निश्चिन्त रहिये।

सर्व संघने पुनः प्रार्थना की कि इतना होनेपर भी हमारा नम्र निवेदन है कि श्रीपूज्यने जिस प्रकार स्थावर तीर्थ स्थापित किया है उसी प्रकार हमारे पर महरबानी कर जंगम तीर्थ भी स्थापित करने की कृपा करें। इस प्रार्थना को स्वीकार कर आचार्यश्रीने मेरुगिरि नामक अपने शिष्य को सूरिपद अर्पण कर उस का नाम कक्कसूरि रखा। वि० सं० १३७१ में फाल्गुन शुक्ला ९ को पद हुआ। उस समय चैत्रगच्छीय भीमदेवने पदस्थापना का श्लोक कहा था जिस में श्रीकक्कसूरि की प्रशंसा की थी कि जिन के उदय में सर्व कल्याण सिद्ध होते हैं। सूरिपद का महोत्सव मं. धारसिंहने किया था। पाँच दिन उसी जगह रह कर

देसलशाह पुनः शत्रुंजय में उत्सवपूर्वक संघ से मिले और पुनः यात्रा की ।

शत्रुंजय की पुनः यात्रा कर संघपति देसलशाह गुरु सहित पाटलापुर पधारे । पहले जब जरासंध से युद्ध करते समय श्रीकृष्ण की सारी सेना रणक्षेत्र में विकल और विह्वल हो गई थी उस समय श्रीनेमीनाथ भगवान्‌ने शंख की जबरदस्त उद्घोषणा कर एक लाख राजाओं को जीता था। उस स्थानपर विष्णु कृष्णने नेमीजिन को स्थापित किया था । उन श्रीनेमीजिनेश्वर को पूज कर वे सब संखेश्वरपुर नगर में पहुँचे । संखेश्वरपुर के भूषण श्रीपार्श्वजिन हैं । जो प्राणत् देवलोक के स्वामी से दीर्घ-काल तक पूजे गये थे । जो पार्श्वप्रभु ८४ लाख वर्ष तक प्रथम कल्प में देवलोक के स्वामी से पूजे गये थे और उतने ही लाख वर्ष तक चन्द्र, सूर्येन्द्र और पाताल के तक्षक नागपति से भी पूजे गये थे, नेमीनाथ स्वामी के आदेशानुसार वासुदेवने पाताल से श्रीपार्श्वनाथ को प्रकट कर प्रतिवासुदेव के युद्ध के समय के पीड़ित सैनिकों को शांति पहुँचाई थी और जिन के स्नात्र के जल के छींटों से सर्व रोगी निरोग हुए थे ऐसे पार्श्वनाथ प्रभु को

---

१ शङ्खः श्रीनेमिनाथेन, यज्जरासिन्धुविग्रहे;
नृपलक्षजयोऽभूरि तस्मात् शङ्खेश्वरं पुरम् ।
नाभिनंदनोद्धार प्रबंध प्रस्ताव ५ वाँ, श्लोक ९३४

२ पातालात् प्रतिवासुदेव समरे श्रीवासुदेवेन यः
सैन्यैर्मारिमर्दितैते विलसति श्रीनेमिनाथाज्ञया ।

प्रणाम कर उस तीर्थ पर विधिपूर्वक महादान, महापूजा और महाध्वजा कर संघपति हारिज ग्राम को गये और वहाँ जा कर श्रीऋषभप्रभु को प्रणाम कर पत्तनपुर की ओर प्रयाण किया।

पत्तनपुर के समीप सोइलग्राम में संघपति श्रीदेसलशाहने संघ को ठहराया। संघ सहित देसलशाह को कुशलक्षेम पूर्वक आया हुआ जान कर पत्तनपुर निवासी स्वागत के लिये सामने आये। उत्साह और उत्कंठा से आद्रित हुए पत्तनपुर निवासियोंने श्रीदेसलशाह और श्रीसमरसिंह के चरणकमलों को चंदन और सुवर्ण कमलों से पूजा। उनके चरणकमलों को अपने हाथों से छूकर वे ऐसा समझते थे कि हमने विमलाचल की यात्रा की है। हर्ष पूर्वक वे लोग दोनों के गले में पुष्पहार डालते थे। वे मिष्टान्न आदि उपस्थित कर स्वागत करने के लिये परम रुचि प्रदर्शित कर रहे थे। उस नग्र में ऐसा कोई भी ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र या यवन नहीं होगा जो देसलशाह और समरसिंह के कार्यों से प्रसन्न हो कर उन के स्वागत के लिये सामने न आया हो। देसलशाह तथा हमारे चरितनायकने भी वस्त्र, ताम्बूल आदि दे कर उन सब का सन्मान किया।

शुभ मूहूर्त में पुर प्रवेश हुआ। हमारे चरितनायक घोड़े पर सवार संघ के आगे चलते हुए खूब शोभ रहे थे। खान के

---

तच्छान्त्यै प्रकटीकृतोऽथ सहसा तत्स्नात्रवारिच्छटा-
संयोगेन जनोऽखिलोऽपि विदधे नीरुक् स पार्श्वःश्रिये ॥
नाभिनंदनोद्धार प्रबंध प्रस्ताव ५ श्लो० ६३९

सुखासन ( पालखी ) में बैठे हुए संघपति देसलशाह संघ के पीछे पीछे आ रहे थे। आचार्य श्रीसिद्धसूरि प्रमुख मुनीश्वर और श्रावक देवालय सहित शोभ रहे थे। चामरधारी शीघ्रता से नम्रतापूर्वक चामर ढुला रहे थे। मृदंग, भेरी, पड्ह आदि वाजित्र बज रहे थे। तालाचरों से नृत्य कराते हुए जिस समय देसलशाह और हमारे चरितनायक नगर में प्रविष्ट हुए तो यह सुध्वनि सुन कर घरों के लोग ऊपर चढ़ कर संघ समुद्र की शोभा निरखते थे। उन का हर्ष हृदय में नहीं समाता था। नगर कुंकुम गहुंली, वंदनवार, वितान, पूर्णकलश और तोरणों से शोभायमान हो रहा था। घर घर में ध्वजा और पताकाएँ वायु में फहराती हुई संघपति के यश को फैला रही थी। मार्गभर में महिलाएँ बलैयाँ ले रहीं थीं। सज्जन पुरुष दोनों की भूरि भूरि प्रशंसा कर रहे थे जो चारों ओर से सुनाई देती थी। हमारे चरितनायक इस प्रकार मंगल ग्रहण करते हुए अपने आवास में प्रविष्ट हुए। सौभाग्यवती स्त्रियोंने दीपक, दूब, इत्तर और चन्दन आदि थाल में रख कर हमारे चरितनायक के पुण्यशाली ललाटपर तिलक किया। श्री देसलशाहने पंचपरमेष्ठि महामंत्र को जपते हुए गृह प्रवेश किया।

देसलशाहने देवालयमें से श्रीआदिजिन को उतार कर कपर्दी यक्ष और सत्यकादेवी सहित गृहमन्दिर में स्थापित किये। पुत्रों सहित सुखासन पर बैठे हुए संघपति से मिलने के लिये सब लोग ठट्ठ के ठट्ठ आ आ कर नमस्कार और आशीर्वादपूर्वक

वंदना करने लगे। हमारे चरित्रनायकने कृतज्ञता ज्ञापन करते हुए सब को ताम्बूल वस्त्र आदि भेंट किये। बन्दीजनों, गवैयों, ब्राह्मणों और याचकों को मुँहमाँगा द्रव्य दिया। सहजपालने तथा अन्य पुत्रोंने अपने पिता के चरण दूध से धोए। तीसरे रोज़ देव भोज दिया गया। उस भोज में नगर के ५००० व्यक्ति सम्मिलित हुए। इस तीर्थयात्रा में सब मिला कर २७,७०,००० सत्ताईस लाख सत्तर हज़ार द्रव्य व्यय हुआ[1]।

गोत्रवृद्धा यथाशक्ति, संमान्यां बहुमानतः।
विधेया तीर्थयात्रा च, प्रतिवर्षं विवेकिना॥



१ सप्तविंशतिलक्षाणि सहस्राणि च सप्ततिः।
तीर्थोद्धारे व्ययति स्म देसल संघनायकः॥
—नाभिनंदनोद्धार प्रबंध प्रस्ताव ५ श्लोक ९७०

# आठवाँ अध्याय

## आचार्य सिद्धसूरि का शेष जीवन

हमारे चरित नायक राज्य सन्मान से उन्नति करते हुए अपने जीवन को परोपकार के कार्य करते हुए बिताने लगे। वि. सं. १३७५ में देसलशाह पुनः सात संघपति, गुरु और ७२००० यात्रियों सहित सर्व महातीर्थों की यात्रार्थ पधारे थे। पहले की तरह दो यात्राएँ की। इस में ११,००,००० ग्यारह लाख से अधिक रुपये व्यय हुए। उस समय सौराष्ट्र प्रान्त में जैनी लोग म्लेच्छों के अत्याचार से पीड़ित थे उनसे हमारे चरितनायकने प्रतिद्वंद कर जैनियोंको सुरक्षित कर म्लेच्छोंके बंधनोंसे उन्मुक्त किया।

आचार्य श्री सिद्धसूरि अपने आयुष्य के सिर्फ तीन ही महीने अवशेष रहे जान कर देसलशाह को सम्बोधन कर बोले

---

१ पञ्चसप्ततिसङ्ख्येऽब्दे देसलः पुनरप्यथ।
सप्तभिः सङ्घपतिभिरन्वितो गुरुभिः सह॥
महातीर्थेषु सर्वेषु सहस्रद्वितीयेन सः
सार्धं याति करोति स्म द्वियात्रामेष पूर्ववत्॥
व्ययस्तु तत्र यात्रायां लक्षा एकादशाधिकाः।
द्विवल्लक्या द्रम्मसत्काः स्वयं देसलसाधुना॥
—नाभिनंदनोद्धार प्रबंध प्रस्ताव ५, श्लोक ९७३–७५।

कि आपका आयुष्य भी केवल एक महीने का शेष है। अतः मैं उपकेशपुर ( ओसियाँ ) में जाकर स्वयं कक्कसूरि (प्रबंधकार) को मुख्य चतुष्किका समाधी में स्थापित करूँगा। आपकी भी इच्छा हो तो वहाँ शीघ्र चलिये। देवनिर्मित वीर भगवान् का वह तीर्थ अति उत्तम है। सब सामग्री को संग लेकर संघ और देसलशाह आचार्य श्री सिद्धसूरि सहित चले। किन्तु मार्ग ही में देसलशाह का देहावसान हो गया।

आचार्यश्री सिद्धसूरिजीने माघ शुक्ला पूर्णिमा को अपने करकमलों से कक्कसूरि को अपने पद पर स्थापित किया। उसी अवसर पर रत्नमुनि को उपाध्याय पद तथा श्रीकुमार और सोमेन्दु इन दो मुनियों को वाचनाचार्य पद अर्पण किया गया। देसलशाह के साहसी पुत्र सहजपालने अठारह कुटुम्बियों सहित वीर भगवान् का स्नात्र कराया। आचार्य आदि मुनिवर्यों को आहार आदि देकर प्रतिलाभ करते हुए उन्होंने स्वामीवात्सल्य भी किया। यहाँ पर अष्टाह्निकोत्सव सम्पादन कर आचार्यश्रीने फल-वृद्धिका ( फलोधी ) की ओर विहार किया। वहाँ पहुंच कर श्री पार्श्वप्रभु को वंदन कर आचार्यश्री संघ सहित विहार करते हुए वापस पत्तनपुर पधारे।

सिद्धसूरि महाराज की आयुष्य का जब एक मास शेष रहा तो आपश्रीने अपने शिष्यरत्न श्री कक्कसूरि आचार्य को सम्बोधन कर आदेश दिया कि जब मेरे मरने के आठ दिन शेष

रहें तब संघ क्षमणापूर्वक मुझे अनशन करा देना। किन्तु कक्कसूरिने यह समझ कर कि कालिकाल में यह मृत्युज्ञान कब संभव है निश्चित दिन पर अनशन व्रत नहीं दिया। गुरु महाराजने स्वयं दो उपवास किये। इसके बाद संघ के समक्ष अनशन व्रत पच्चक्खाया गया। सहजपाल आदि उदार सुश्रावकोंने इस अवसर पर महोत्सव मनाया। नगरभर के सारे लोग—बूढ़े, जवान और बालक गुरुश्री के दर्शनार्थ आए। उस नगर से पांच योजन दूर तक के सब लोग दर्शनार्थ झुंड के झुंड आने लगे। छ दिनों के बाद बताए हुए समय में सिद्धसूरिजी नमस्कार मंत्र का उच्चारण करते हुए समाधीपूर्वक स्वर्ग सिधारे। सूरीश्वर की ज्ञान की प्रशंसा करते हुए लोगों ने बड़े समारोह से उत्सव मनाया। मुनिलोगों से पूजित सूरीश्वर को ६ दिन में तैयार की हुई २१ मंडपवाली मांडवी ( विमान ) में स्थापित किया। जगह जगह पर होते हुए रास, दंडीआ, रास प्रेक्षणक और आगे बजते हुए बाजों सहित सूरीश्वर विमान में बैठे हुए साक्षात् देव की तरह देवलोक की यात्रा के लिये नगर में हो कर निकले। स्पर्धापूर्वक स्कंध देते हुए श्रावक विमान को बात ही बात में एक कोस तक ले गये। सिद्धसूरिजी के शरीर का दाह संस्कार केवल चन्दन, काष्ट, अगर, और कपूर से किया गया। वि. सं. १३७५ के चैत्र शुक्ला १३ के दिन सूरीश्वर स्वर्ग सिधारे[1]।

---

1 षट्सप्ततिसंयुतेषु त्रयोदशशतेष्वथ ।
चैत्रशुक्लत्रयोदश्यां सूरयः स्वर्भुवं ययुः ॥
—नाभिनंदनोद्धारप्रबंध प्रस्ताव ५, श्लोक १००४.

# नववाँ अध्याय

## समरसिंह का शेष जीवन ।



सिद्धसूरि के पश्चात् श्रीकक्कसूरि गच्छ को चला रहे थे । आप के शासन में हज़ारों साधु साध्वियें और करोड़ों श्रावक आत्मकल्याण कर रहे थे । आप बड़े ही प्रभावशाली और धर्म प्रचारक थे उस समय सार्वभौमिक बादशाह कुतुबुद्दीन के कानों तक समरसिंह की प्रशंसा पहुँची । बादशाहने तुरन्त फरमान लिख कर हमारे चरित नायकजी से मिलने की प्रबल उत्कंठा प्रकट की । जब यह संदेश आप के पास पहुँचा तो चरितनायकजीने आचार्य कक्कसूरिजी के पास आकर अनुमति मांगी । सूरीश्वरजीने भी स्वरोदय ज्ञान से वासक्षेप दिया । इस आशीर्वाद को ग्रहण कर आप बादशाह से भेंट करने के लिये तैयारी कर दिल्ली की ओर पधारे । दिल्ली में पहुँचते ही मीरत्राण (सुलतान)ने समरसिंह को बुला कर दर्शन किये । हमारे चरितनायकजीने बादशाह के सम्मुख भेंटस्वरूप कुछ अमूल्य पदार्थ रख कर नम्रतया नमन किया । उस समय बादशाहने आप को स्नेहभरी दृष्टि से देखा और अपनी चिर

अभिलिषित इच्छा को पूर्ण कर हृदय में परम प्रसन्न हुए। सुलतान की ओर से समरसिंह का अपूर्व स्वागत किया गया। बादशाहने भरी सभा में यह वाक्य कहे कि सर्व व्यवहारियों में समरसिंह का प्रथम स्थान है। इस प्रकार बादशाहने समरसिंह का बहुमान किया। बादशाह के महमान रह कर चरितनायकजीने बहुत से दिन दिल्ली में प्रसन्नता पूर्वक बिताये। एक बार समरसिंह की गुणग्राहकता की प्रशंसा सुन कर एक गवैया उन के सामने उपस्थित हो वार घाव तर्ज़ की कविता सुनाने लगा। आपने प्रसन्न हो कर उदारता पूर्वक एक सहस्र टंक गवैये को प्रदान कर उसे निहाल किया।

कुतुबुद्दीन और आपश्री में खूब घनिष्ट सम्बन्ध रहा। इस के बाद में कुतुबुदीन की राज्यलक्ष्मी के तिलकस्वरूप ग्यासुद्दीन बादशाह हुआ। उस समय उसने अति प्रमोद और उल्लासपूर्वक आपश्री का आदर सम्मान किया। समरसिंह की प्रतिभा का प्रभाव बादशाहपर था जिस का प्रमाण यह है कि खान के यहाँ पाण्डुदेश का राजा वीरवल्ल (वीरबल) बंदी की तरह कैद था। यह सुअवसर पाकर बुद्धिशाली समरसिंहने बादशाह का ध्यान उस ओर आकर्षित किया जिस के परिणामस्वरूप वीरवल्ल जेल से मुक्त हो कर अपने देश को सकुशल प्रसन्नतापूर्वक लौट गया। वहाँ पहुँच कर उसने अपने राज्य को फिर से अपने हाथ में लिया। वह इस उपकार के लिये हमारे चरितनायकजी की चतु-

राई की युक्ति को जन्मभर नहीं भूला। आपश्री के प्रसार ही से उसे पुनः शासन करने का योग मिला था।

बादशाह से इच्छित फरमान प्राप्त कर हमारे चरितनायकने जिनेश्वर की जन्मभूमि मथुरा और हस्तिनापुर में संघपति हो कर संघ तथा आचार्य श्री के साथ तीर्थयात्रा की थी।

इस के पश्चात् चरितनायकजी तिलंग देश के अधिपति ग्यासुद्दीन के पुत्र उल्लखान के पास भी रहे। उल्लखान भी आपश्री को भाई के सदृश समझता था तथा तदनुरूप ही व्यवहार करता था। उल्लखानने आपश्री की कार्यकुशलता तथा प्रखर बुद्धि को देख कर तिलंग देश के सूबेदार के स्थानपर आपश्री को ही नियत कर दिया। इस पद को पाकर भी समरसिंहने अपने स्वाभाविक उदार गुणों का ही परिचय दिया। तुर्कोंने ११,००,००० ग्यारह लाख मनुष्यों को अपने यहाँ कैद कर लिया था। समरसिंहने उन्हें छोड़ दिया। इस प्रकार अनेक राजा, राणा और व्यवहारी भी हमारे चरितनायक की सहायता पाकर निर्भय हुए थे।

चरितनायकजीने सर्व प्रान्तों से अनेक श्रावकों को सकुटुम्ब

---

१ इन आचार्यश्रीने शत्रुंजय, गिरनार और फलौधी आदि तीर्थों को मुसलमानी राज्यकाल में सुरक्षित रखने का आदर्श प्रयत्न किया था।

२ वि० स० १६३८ में विरचित कवि नयसुन्दरके ग्रंथ श्रीशत्रुंजय तीर्थोद्धारक रास में इस प्रकार उल्लेख है कि–" नवलाख बधी (दी) बंध काप्या, नवलाख हेम टका तस आप्या; तो देसलहरीयें अन्न चाख्युं, समरशाहे नाम राख्युं " ढाल १० वीं कड़ी १०१ वीं।

बुला कर तिलंग देश में बसाया। उरंगलपुर में जैनियों की काफी बसती होजाने पर आपश्रीने जिनालय आदि बनवा कर जिन शासन के साम्राज्य को एक छत्र किया। प्रभुता पाकर भी आप को मद नहीं हुआ। इस के विपरीत अधिकारों का सदुपयोग करने में आपश्रीने किसी भी प्रकार की कसर नहीं रखी। आपश्री के शुभ और अनुकरणीय कृत्यों से पूर्वजों की महिमा भी चहुँ ओर फैली। जन्म लेने के पश्चात् आपश्रीने प्रतिदिन क्रमशः उन्नति करते हुए अन्त में जिनशासन में चक्रवर्ती सदृश होकर शासन को खूब दिपाया। ऐसा कोई व्यक्ति नहीं था जिस के हृदय पर विश्वप्रेमी समरसिंह का अधिकार नहीं हुआ हो। विश्वप्रेम आप के रोम रोम में विद्यमान था। आपश्रीने नीति पूर्वक रक्षण करते हुए तेलंग देश में रामराज्य स्थापित कर दिया। आप कर्ण की तरह दानी और मेघ की तरह सबों के जीवन रक्षक थे। आप की जितनी भी प्रशंसा की जाय थोड़ी ही है।

इस भूमंडलपर कलिकाल को अपने बुद्धिबलद्वारा सतयुग कर स्वर्ग भी इसी हेतु से सिधारे कि वहाँ भी यही परिवर्तन कर दिया। शत्रुंजय तीर्थ के पहले यद्यपि कई उद्धार हो चुके हैं पर उद्धारक भरतेश्वर के सदृश सब राज–राजेश्वर ही थे परंतु इस विषम काल में आपश्रीने ऐसा अपूर्व कार्य कर दिखाया जिस से वास्तव में अचंभित होना पड़ता है। समरसिंह असाधारण और अलौकिक गुणों से विभूषित थे। ऐसे पुरुष की बराबरी दूसरा कौन कर सकता है ?

श्रीविमलाचल मंडन श्रीआदीश्वर जिन के उद्धारक श्रीसमरसिंह के जीवन वृतान्त का इतना पता लगने का श्रेय श्रीकक्कसूरीश्वर को है। जिन के बनाए हुए वि. सं. १३९३ के प्रबंध से समरसिंह के जीवनपर इतना प्रकाश डाला जा सका है। श्रीपुंडरीकगिरि के मुकुटरूप तीर्थनाथ की संस्थापना विधिविधान पूर्वक करानेवाले आचार्य श्रीगुरु चक्रवर्ती श्रीसिद्धसूरि थे जिन के सुयोग्य शिष्यरत्न श्रीकक्कसूरिजीने उपरोक्त प्रबंध कंजरोटपुर में उपरोक्त संवत् में लिखा था। आत्महितार्थी मुनिकलश साधुने भी इस ग्रंथ के लिखने में सहायता दी थी।

बड़े खेद का विषय है कि हमारे चरितनायकजीद्वारा स्थापित हुए आदीश्वर के बिंब को भी कालक्रम में दुष्ट म्लेच्छोंने खंडित कर दिया था। अतः वि. सं. १५८७ में राजकोठारीकुलदिवाकर श्रीकर्माशाहने तीर्थोद्धार करा आचार्य श्रीविद्यामंडनसूरि द्वारा आदीश्वर प्रभु की मूर्त्ति प्रतिष्ठित करवाई थी। यदि पाठकोंने इस चरित को अपनाया तो श्रीकर्माशाह का जीवन भी शीघ्र ही आप की सेवा में उपस्थित करने का प्रयत्न करूँगा।

पात्रे त्यागी गुणे रागी भोगी परिजनैः सह।
शास्त्रे बोद्धा रणे योद्धा पुरुषः पंचलक्षणः॥



[ परिशिष्ट संख्या १ ]

# ऐतिहासिक प्रमाण



संघपति देसलशाह और हमारे चरितनायक धर्मवीर समरसिंहने अपने गुरुवर्य उपकेशगच्छाचार्य श्री सिद्धसूरि की पूर्ण कृपा से पुनीत तीर्थ शत्रुंजय के पंद्रहवे उद्धार को सफलतया सम्पादन कर अपने मानवजीवन को सफल किया जिसका विस्तृत वर्णन इस ग्रंथद्वारा पाठकों के समक्ष रखा गया है। जिन महापुरुषोंने उपर्युक्त उद्धार को होते हुए अपनी आँखो से प्रत्यक्ष देखा था उनके हस्तकमलों से लिखित " नाभिनंदनोद्धार " और " समरारास " के आधार पर प्रस्तुत वृत्तान्त हिन्दी भाषा में लिखा गया है। अतः यह ग्रंथ ऐतिहासिक कहा जा सकता है। इस विषय में उस समय के तीन शिलालेख श्री शत्रुञ्जय तीर्थ पर की बड़ी टुंक से प्राप्त हुए हैं जिनको स्वर्गस्थ साक्षर चमन-लाल दलालने गा० ओ० सीरीज द्वारा प्रकाशित कराया है।

उनमें से एक शिलालेख तो हमारे चरितनायक की कुल-देवी की मूर्त्ति पर है, दूसरा संघपति के वृद्ध भाई आशाधर ( सपत्नी ) की मूर्त्ति पर और तीसरा शिलालेख सिद्धगिरि-मण्डन आदीश्वर भगवान् की मूर्त्ति के लिये अमूल्य पाषाण देनेवाले राणा महीपाल की मूर्त्ति पर है। ये तीनों लेख साहसी

समरसिंह की जीवनी पर विशेष प्रकाश डालते हैं अतः यहाँ आवश्यक समझकर उद्धृत किये जाते हैं—

(१)

॥ संवत् १३७१ वर्षे माह शुदि १४ सोमे श्रीमदूपकेशवंशे वेसट गोत्रीय सा० सलखण पुत्र सा० आजडतनय सा० गोसल-भार्या गुणमतीकुक्षिसम्भवेन संघपति आसाधरानुजेन सा० लूणसी-हाग्रजेन संघपतिसाधुश्रीदेसलेनपुत्र सा० सहजपाल सा० साहणपाल सा० समर सा० सांगणप्रमुखकुटुंबसमुदायोपेतेन निजकुल देवीश्री-सामंत सा० सच्चिकामूर्त्तिः करिता । यावद् व्योम्नि चन्द्राकौं याव-न्मेरुर्महीतले । तावत् श्री सच्चिकामूर्ति.......................

(२)

॥ संवत् १३७१ वर्षे माहसुदि १४ सोमे श्रीमद् केशवंशे वेसटगोत्रे सा० सलषणपुत्र सा० आजडतनय सा० गोसलभार्या-गुणमतीकुक्षिसमुत्पन्नेन संघपति सा० आशाधरानुजेन सा० लुण-सीहाग्रजेन संघपतिसाधुश्रीदेसलेन सा० सहजपाल सा० साहण-पाल सा० सामंत सा० समरसीह सा० सांगण सा० सोमप्रभृति-कुटुंबसमुदायोपेतेन वृद्धभ्रातृसंघपतिआसाधरमूर्तिः श्रेष्ठिमाढल-पुत्री संघ० रत्नश्रीमूर्तिसमन्विता कारिता ॥ आसाधरः कल्पतरु ..............युगादिदेवं प्रणमति ॥

